


इसे ३ रत्ती मात्रानुसार गुड युक्त तक्र के साथ सेवन करने से अतिसार, प्रवाहिका और सग्रहणी का नाश होता है।

मुस्तादि चूर्णम् (१)—नागरमोथा, कुडे की छाल, पाठा, चीतामूल, सोठ, कालीमिर्च, पीपल, अतीस, शुद्ध बच्छनाग (मीठाविष) धाय के फूल, मोचरस और आम की गुठली की गिरी समान भाग लेकर कूट छानकर चूर्ण बनावें।

इसके सेवन से सग्रहणी रोग नष्ट होता है। मात्रा—१॥ माशा।

मुस्तादि चूर्णम् (२)—नागरमोथा १ भाग, गिलोय दो भाग, चीतामूल तीन भाग, मुलैठी चार, पीपल पाच भाग, बायविडग छः भाग, सोठ सात भाग, हर्र आठ भाग, बहेडा नौ भाग, आमला दस भाग और लोह भस्म पचपन भाग लेकर सबको एकत्र खरल करें।

इसे शहद मे मिलाकर सेवन करने से पाण्डु रोग नष्ट होता है। मात्रा—३ रत्ती।

मुस्ताद्य चूर्णम्—नागर मोथा, मूषाकन्नी, देवदारु, इन्द्रायण की जड, सभालुपत्र, आक की जड, हल्दी, सहंजने की छाल, ढाक के बीज, शुद्ध गधक, बायविडंग, बच अरणी मूल की छाल, काला नमक और हींग समान भाग लेकर चूर्ण बनावें।

इसके सेवन से कृमिरोग नष्ट होता है।

—शा भै र.

# मोथा [भद्र] (Cyperus Rotundus)

यह कर्पूरादि वर्ग और मुस्तादि कुल [Cypraceae] की क्षुद्र वनस्पति होती है। नागरमोथा जहा सूखी जमीनो मे पैदा होता है वहा यह भद्र मोथा सजल जमीन मे या जल के किनारे पैदा होता है। क्षुप तृणाकार काण्ड तनु, सरल, काण्ड के शिखर पर लम्बे तनु, चक्र के आराओ की तरह जुडे हुये पत्र। इसकी डडी तिकोनी होती है और वह १ से २ फुट तक ऊ ची होती है। डडी के सिरे पर फूल का गुच्छा आता है, उसके ऊपर हरे रग के छोटे छोटे फूल आते हैं। इन फूलो के इधर उधर लबे लबे पत्ते भी होते हैं। इसकी जडें गोल बाहर से काली कठोर और भीतर से सफेद सुगन्धित होती हैं। अथवा सहज लाल होती हैं। यह कन्द भूमि मे फैलता हुआ तृण रूप काण्ड देता जाता है। यही जडें औषधि प्रयोग के काम मे आती हैं और इनको ही भद्र मोथा या यही भद्रमोथे के नाम से बाजार मे मिलती हैं। स्वाद मे तिक्त। सग्रह काल आश्विन-कार्तिक-प्रयोज्य अग-मूल।

**उत्पत्ति स्थान**—भारत मे सर्वत्र, यह ६००० फीट की ऊचाई पर जमीन, बगीचा और सडक के किनारे खुली जगहो मे, पानी के स्थानो मे, नदियो, तालावो के जल भरे हुए गड्ढो मे पाया जाता है।

## नाम—

स०—मुस्ता, मेघ, वारिद, भद्रमुस्त, मुस्तक, गागेयम, कुरुविल्व, सुगधि ग्रन्थिला आदि। हि०—मुथा, मोथा, भद्रमोथा। म०—मोथा, बिम्बल। ब०—मोथा, । मूथ। बबई—बडी कमोठ, मुस्ता। प०—डीला। गु०—मोथ, मोथा। ता—कारा, कोरइ,। ते.—भद्रमुस्त, तुङ्गमुस्ते। ले०—सायपरस रोटुण्डस् (Cyperus rotundus Linn)।

## रासायनिक संगठन—

एक सुगन्धित तेल, वसा, शर्करा, निर्यास, कार्बोहाइड्रेटस, मासवर्धक पदार्थ (Albuminous matter) पिष्ट, ततु और भस्म आदि तथा अ शत एक क्षारोद प्रभृतिद्रव्य होते हैं।

## गुण धर्म और प्रयोग—

भद्रमोथा—चरपरा, शीतल, ग्राही, कडवा, दीपन, पाचन, कसैला और कफ-पित्त, रुधिर विकार, तृषा, ज्वरातिसार, अरुचि तथा कृमि नाशक है। जो मोथा अनूप देश मे उत्पन्न होता है वह उत्तम है। —भा० प्र०

मोथा—तिक्त, कषाय, दीपन, शीतल, कफ रक्त, के

विकारो का नाशक, पित्त, ज्वरातिसार नाशक, तृषा और कृमिघ्न है।

जलज–तिक्त, कटु, कषाय, कान्तिप्रद और शीतल है मेध्य वातान्ध्य, विषर्प, कण्डू, कुष्ठ तथा विष नाशक है। –ध० नि०

भद्रमोथा—कषाय, तिक्त, शीत, पाचक, पित्तज्वर, कफ नाशक, मलरोधक है। –रा० नि०

मोथा–तिक्त, कटु, वातघ्न, ग्राही और दीपन है। —राजवल्लभ

मोथा–संग्राहक, दीपन और पाचन है। –चरक

भद्रमोथा–वमन, गुदाद्वार की वेदना, मृगी और विसर्प रोग मे लाभदायक होता है।

इस वनस्पति मे मूत्रल, स्वेदल, संकोचक, व्रण रोपक रुचिवर्धक और गर्भाशय को उत्तेजित करने के धर्म विद्यमान रहते हैं। ज्वर मे इसको देने से यह तीन प्रकार के असर पैदा करता है पसीना लाती हैं, मूत्र अधिक पैदा करती है और शरीर को उत्तेजना देती है। पित्त ज्वर और अतिसार युक्त ज्वर मे यह विशेष उपयोगी है।

अजीर्ण, वमन, दस्त इत्यादि आमशय आतो से सम्बन्धित रोगो मे अपने सकोचक और रुचिवर्द्धक गुणो की वजह से यह औषधि उपयोग मे ली जाती है। दाद, खुजली और बवासीर के ऊपर इसका लेप लाभदायक होता है।

यूनानी मत से—प्रकृति दूसरे दर्जे मे गरम और खुश्क। यह वनस्पति हृद्य, मेध्य, नाडी बलदायक, दीपन, वातानुलोमन, मुखदौर्गन्ध्यहर, मूत्रल, ऋतुस्राव नियामक, स्वेदल, कृमिनाशक और घाव को भरने वाली होती है। फोडे, फुसी, जख्म, ज्वर, अजीर्ण और पेशाब सबधी शिकायतो में भी यह उपयोगी होता है।

इसकी जड एक सकोचक और पसीना लाने वाले द्रव्य की तरह आमतौर से उपयोग मे ली जाती है। अपने मूत्रल और उत्तेजक तत्वो की वजह से भी यह वनस्पति प्रसिद्ध है। पेट की अव्यवस्था और आतो के प्रदाह मे भी यह बहुत उत्तम लाभ पहुचाती है। इसकी जड का कन्द अदरक के साथ कुचल कर शहद मे मिलाकर दस रत्ती की मात्रा मे अतिसार के रोगियो को दिया जाता है। एक कृमिनाशक द्रव्य की तरह भी इसका उपयोग होता है।

इसकी गठानदार जड को पीसकर दूध बढाने के लिए स्तनो पर लेप करते हैं। इसको अधिकतया मस्तिष्क दौर्बल्य, नाडी दौर्बल्य, स्मृति दौर्बल्य तथा अन्यान्य मस्तिष्क (शिर) और वातरोगो मे उपयोग करते हैं। इसे मदाग्नि मे खिलाते हैं तथा मुख और नासिका की दुर्गन्ध दूर करके मुख को सुगन्धित बनाने के लिए भी इसका उपयोग करते है। अहितकर–कठ और फेफडो के लिए। निवारण–शर्करा, सौंफ और अनीसून। प्रतिनिधि–मुरमक्की। मात्रा–१ माशा से ३ माशा तक। चीनी लोगो के मतानुसार इसकी छोटी गठान फेफडे और यकृत के उपद्रव पर विशेष रूप से क्रिया करती है। यह पौष्टिक उत्तेजक और अग्निवर्धक होती है। इस वनस्पति की गठानो मे एक उडनशील तेल पाया जाता है।

—व० च०

नव्यमतानुसार—स्वेदल और सग्राही रूप मे मोथा काम मे आता है। इसके उष्ण और मूत्रल गुण भी स्वीकार किये गये हैं। मोथा कृमिघ्न है। आमाशय और आन्त्र विकृति मे इसका अच्छा उपयोग होता है।

—टेइलर्स मेडिकल टोपीग्राफी आफ ढाका

भद्रमोथा का प्रयोग—ज्वर, अतिसार, प्रवाहिका, तृष्णा, कृमि, रक्तपित्त, विसर्प, अजीर्ण, मदात्यय, छर्दि आदि मे होता है। यह ग्राही, आमपाचक, अग्निदीपक और तृष्णाघ्न है। इसे प्रात. तद्रोग नाशक अन्य द्रव्यो, यथा गुडूची [ज्वरे], अतिविषा-ह्रीबेर [अतिसारे] आदि से मिलाकर चूर्ण, क्वाथ, फाण्टादि मे व्यवहार किया जाता है। —फै. नि.

**प्रयोग–**

अतिसारे—भद्रमोथा, वाला आदि की विलेपी उत्तम है। —च चि

मदात्यय की तृषा मे—मोथे का क्वाथ देना अथवा मोथा डालकर उबालकर ठण्डा किया हुआ जल पिलावें। —च चि १२



पित्तकफज कास मे—मोथा और कालीमिर्च का क्वाथ खासी मे पिलावें ।

आमातिसार मे—तीन गुने जल मे और उतने ही दूध मे २० मोथा के टुकड़ो का चूर्ण उवालना, उवलते हुये जव केवल दूव मात्र रह जाय तव छान ठण्डा होने पर पिलावे । इससे आमातिसार मिटता है ।

पक्वातिसार—अकेला मोथे का काढा शहद मिलाकर पिलावें । यह प्रत्येक प्रकार के अतिसार मे भी लाभदायक है ।

रक्त अतिसार मे—मोथा का चूर्ण ३ माशे की मात्रा मे मधु के साथ दिन मे २ वार चटाने से रक्तातिसार मिटता है ।

मूत्रकृच्छ्र मे—दूध की लस्सी के साथ मोथे के चूर्ण की फकी देने से मूत्र वृद्धि होती है ।

मासिक धर्म की शुद्धि—मोथा और गुड मिलाकर गोली वना तिल के क्वाथ के साथ देने से स्त्रियो का मासिक धर्म शुद्ध होने लगता है ।

ज्वर—मोथा और गिलोय का क्वाथ वनाकर पिलाने से वात पित्त ज्वर छूटता है । मोथा और पित्तपापडे का क्वाथ या फाट वनाकर पिलाने से शीत ज्वर छूटता है और पाचन शक्ति वढती है ।

### विशिष्ट योग—

मुस्तादि क्वाथ—मोथा, नीम की अन्तर छाल और पटोल इन तीनो औषधियो को समान भाग लेकर जौकुट कर लेना चाहिए । इसमे से १ तोला चूर्ण लेकर उसको पाव भर पानी मे औटाना चाहिए । जव छटाक भर पानी शेष रह जाय तव छानकर कुछ शहद मिलाकर पिलाना चाहिए । इस क्वाथ को कुछ दिन तक पिलाने से खाज, खुजली, रतवा इत्यादि सव प्रकार के रक्त रोग मिटते हैं ।

घनादि चूर्ण—मोथा, पीपल, अतीस और काकड़ासिगी का समान भाग चूर्ण घनादि चूर्ण कहलाता है । इस चूर्ण को ४ रत्ती की मात्रा मे देने से वालको के ज्वर-अतिसार, खासी, श्वास,वमन तथा दूसरे अनेक रोगो मे लाभ होता है । —व. चं

## मोदिर कान्नी (Hugonia Mystax)

यह अलस्यादि कुल (Linaceae) की एक फैलने वाली और घने पत्तो वाली रुयेंदार झाडी होती है । इसके फूल पीले रग के होते हैं । और औषधि प्रयोग मे इसकी जड काम मे आती है ।

उत्पत्ति स्थान—यह वनस्पति कोकण, ट्रावनकोर और लका में वहुत पैदा होती है ।

### नाम—

ता०—मोदिर कान्नी, अगोरी, कोदी विसई । कन्नड़—मोदिरकान्नी । ते०—गटरित्ता, पिसागी । अ०—Climbing Felex (क्लाईम्बिग फ्लेक्स) ले०—ह्यूगोनिया मिसटैक्स (Hugonia mystox Linn) ।

### गुण धर्म व प्रयोग—

इसकी जड को कुचलकर लेप की तरह सूजन पर लगाने से सूजन विखर जाती है । इसकी जड़ का चूर्ण, कृमि नाशक और ज्वर को दूर करने वाला माना जाता है ।

## मोरंग इलायची (Amomum Aromaticum)

यह शुण्ठिकुल (Zingiberaceae) की एक वनस्पति होती है । इसके फलो को मोरंग इलायची कहते हैं इसके वीजो का स्वाद वड़ी इलायची के वीजो से मिलता हुआ रहता है ।

उत्पत्तिस्थान—इसके वृक्ष नेपाल, पूर्वी हिमालय, सिलहट, खासिया पहाड, उत्तरी वगाल आदि स्थानो मे पैदा होते हैं ।

## नाम—

हि०—मोरग इलायची। ब०—मोरग इलायची। म०—वेलडोडी। ले०—एमोमम एरोमेटिकम (Amomum aromaticum Roxb)।

## गुण धर्म व प्रयोग—

इसके बीज सकोचक और बलकारक होते हैं। इसके चूर्ण का मजन करने से दात दृढ और चमकीले रहते है। इसके रासायनिक तत्व बडी इलायची के रासायनिक तत्वो से मिलते हुए होते हैं। चीनी लोग इसके बीजो का मसाले की तरह उपयोग करते हैं। अपचन तथा जुकाम की बीमारी मे भी वे उपयोग करते हैं।




# मोरपंखी (Actinopteris Dichotoma)

यह गुडूच्यादि वर्ग और हसराजादि कुल (Polipodiaceae) की एक तृण जाति की छोटी वनस्पति होती है। इसका पौधा ६ इच ऊचा होता है। इसकी जड मे से अनेक शाखायें निकलती हैं और इन शाखाओ के सिरे पर मोर के पख के समान तुर्रा निकलता है। इसी से इसको मोरपखी कहते हैं। इसकी शाखाओ का रग हरा होता है और इसके सिर पर निकलने वाले मोरपख का रग भी हरा होता है। मगर पुराना पडने पर इसका रंग नीला होजाता है। अनुभवी वैद्य इसी (Actinopteris dichotoma) नामक वनस्पति को असली मोरपखी मानते है।

पत्र दड घन सन्निविष्ट एव गुच्छबद्ध। पत्र लम्बा और दड सलग्न। पत्राश चौडा और बहुत भागो मे विभक्त होता है। कई एक पत्रो के समान विस्तृत। बीजवाही पत्राश बीजहीन पत्रो की अपेक्षा किंचित बडे होते हैं।

—भा० व० तृ० बगला

उत्पत्ति स्थान—

भारत मे सर्वत्र, २००० फीट से नीचे शुष्क और पर्वतमय स्थान मे, पुराने घरो, किलो के खडहरो पर पारस्य एव काबुल, खन्दाला, महाबालेश्वर रोड के कातराज घाट एव बम्बई के विक्टोरिया उद्यान, लका द्वीप मे पाई जाती है।

## नाम—

स०—मयूरशिखा। हिं०—मोरशिखा, मोरपखी।

## मयूर पंखी (मयूरशिखा नं-२)
ACTINIOPTERIS DICHOTOMA, BEDD.




म०—मयूर शिखा। गु०—मुर्देतार, मोरशिखा। व०—मोरपखी, मयूर पखी। राज०—मोरपगी, मोरपखी। अ०—Peacock's Tail (पीकाक्स टेल) लै०—एक्टिनोपेटेरिस डिचोटोमा।

व्यवहार्य अङ्ग—पचाग।

मात्रा—½ तोला से ¾ तोला तक।

### गुण, धर्म और प्रभाव—

जगलनी जडी बूटी के लेखक वैद्य शास्त्री शामलदास गौर का कथन है कि मोरपखी एक दिव्य महौषधि है। अनुपान भेद मे इसका उचित उपयोग करने पर यह अनेक रोगो को दूर करती है। बालकों के सूखा रोग पर जिसको रिकेट कहते हैं, यह औषधि बहुत अच्छा काम करती है। इसके पचाङ्ग के चूर्ण को २ रत्ती से लेकर ४ रत्ती की मात्रा मे शहद अथवा दूध के साथ प्रतिदिन देने से थोडे ही दिनो मे आश्चर्यजनक लाभ दिखलाई देने लगता है। कुछ लोग इसके चूर्ण के बदले इसके पचाग को राख करके उस राख को इसी मात्रा में शहद के साथ देते हैं और इससे भी ऐसा ही लाभ होता हुआ दिखलाई देता है।

जिन स्त्रियों की सन्तान न होती हो उनका बन्ध्यत्व दूर करने में भी यह औषधि सफल समझी जाती है। इसके बारे में लक्ष्मणा नामक प्रसिद्ध वनस्पति की यह प्रतिनिधि मानी जाती है। लेकिन लक्ष्मणा का हर स्थान पर उपलब्ध होना कठिन है और यह वनस्पति हर स्थान पर मिल सकती है। वन्ध्यत्व दूर करने के लिये इस वनस्पति का प्रयोग इस प्रकार किया जाता है—मासिक धर्म के चतुर्थ दिन मे जब स्त्री स्नान करके शुद्ध हो जाय तब मोरपखी का चूर्ण ८ माशे लेकर गाय के घी में मिलाकर सूर्य के सन्मुख खड़ी रहकर चाटले। अथवा मोरपखी, शिवलिंगी और नागकेसर इन तीन चीजों को समान भाग लेकर चूर्ण बनाकर गाय के घी मे उस चूर्ण को घोटकर ६-६ माशे वजन की गोलिया बनालें और मासिक धर्म से शुद्ध होने पर प्रतिदिन १ गोली दूध मे मिलाकर सूर्य के सामने खड़ी होकर पीजावें। इन दोनों योगो में से कोई भी योग ७ दिन तक लगातार प्रतिदिन सवेरे सेवन करना चाहिये और पथ्य मे सिर्फ दूध और भात लेना चाहिए। जब तक यह औषधि चलती रहे तब तक पूर्ण ब्रह्मचर्य का पालन करना चाहिये और ७ दिन के पश्चात् औषधि समाप्त होने पर पुरुष के साथ सहवास करना चाहिये। इस प्रकार जब तक गर्भ न रहे तब तक हर महीने ७ दिन तक यह प्रयोग करना चाहिये। कुछ ही महिनो मे इस प्रयोग से गर्भाशय की शुद्धि होकर स्त्री गर्भ धारण कर लेती है।

बालको की खासी और दूषित कफ पर भी यह वनस्पति लाभ पहुचाती है। इसको छाया मे सुखाकर पीस कर १ से २ रत्ती की मात्रा मे शहद के साथ बालको को चटाने से हर प्रकार की खासी मे लाभ होता है।

### प्रयोग—

अतिसार पर—अतिसार के ऊपर भी मोरपखी का चूर्ण १ से २ माशा की मात्रा मे लेने से बहुत लाभ होता है।

रक्त प्रदर पर—अत्यार्तव मे भी मोरपखी को घोट

छान कर पीने से रक्त रुक जाता है। मात्रा ३ से १ तो०

पारद भस्म—आयुर्वेद मे पारद को बांधने वाली जिन ६२ दिव्य औषधियो का उल्लेख किया गया है उनमे मोरपंखी भी एक है। इसके योग से पारद को किस प्रकार बाधा जाता है और किस प्रकार उसकी भस्म बनायी जाती है। इस सब का एक योग जगलनी जडी बूटी के आधार से नीचे दिया जाता है—

देशी नौसादर पाच तोला और शुद्ध नीला थोथा ५ तोला लेकर दोनो को अलग अलग पीस लेना चाहिये। फिर लोहे की कड़ाही मे २॥ तोला नौसादर बिछाकर, उसी के ऊपर २॥ तोला पिसा हुआ नीला थोथा बिछा देना चाहिए। उस नीले थोथे के ऊपर तीन तोला पारा रखकर उस पारे पर शेष बचा हुआ ढाई तोला नीला थोथा बिछा देना चाहिये और उस नीले थोथे पर बाकी का ढाई तोला नौसादर दबाकर धीरे से उस कडाही मे एक सेर पानी भरना चाहिये। यह ख्याल रखना चाहिये कि पानी भरते समय व्यवस्थापूर्वक रखी हुई ये औष-धिया बिखर न जाये। उसके पश्चात् उस कडाही को हल्की आच पर चढा देना चाहिये। जब वह पानी जल जाय तब उस कडाही मे फिर एक सेर पानी धीरे से भर देना चाहिये। जब वह पानी भी जल जाय तब उस कडाही को उतार कर ठण्डी कर लेना चाहिए। उसके पश्चात् उस कडाही मे साफ पानी डालकर हाथ से खूब मसलना चाहिये।

मसलते मसलते जब पानी मैला होकर काला पड जाय तब उस पानी को नितार कर अलग कर देना चाहिये और उसकी जगह फिर नया पानी उस कडाही मे डाल कर फिर मसलना चाहिये। जब वह भी काला पड जाय तब उसको भी फेंक देना चाहिये। फिर नया पानी लेकर धोना चाहिये। इस प्रकार जब धोते धोते पानी का मैला होना बन्द होजाय और वह पहले जैसा स्वच्छ रहे तब उसमे से पारे को निकालकर खरल में डालकर सत्यानाशी के रस मे १ घटे तक घोटकर शुद्ध पानी से धो डालना चाहिये। सत्यानाशी के रस की यह क्रिया ७ बार करनी चाहिये। इतना करने के पश्चात् वह पारा टिकडी बनने की स्थिति मे आ जाता है उसकी टिकडी बनाकर एक सप्ताह तक छाया मे सुखाना चाहिये। फिर ५ तोला हरी मोरपखी की लुग्दी मे इस टिकडी को रखकर उसके ऊपर ७ बार कपड मिट्टी कर लेना चाहिये जब यह कपड मिट्टी सूख जाय। तब ६ सेर बकरियो की मेगनिया लेकर उनको सुलगाना चाहिए। जब उन सबके अगारे पडजाय और उनमे धुआ निकलना बन्द हो जाय तब उस कपड मिट्टी किये हुये गोले को उन मेगनियो की आग में इस प्रकार डाल देना चाहिये कि वह गोला बराबर आग के बीच में रहे। तीसरे दिन जब अग्नि बिल्कुल ठण्डी हो जाय तब उस गोले को धीरे से निकालकर सावधानी के साथ उस कपडमिट्टी को निकालना चाहिये और उसके अन्दर से बताशे के समान फूली हुई निर्धूम पारद भस्म को निकालकर खरल करके साफ और सुन्दर शीशी मे भर लेना चाहिये। पारे का जितना वजन होता है ठीक उतने ही वजन मे यह भस्म प्राप्त होती है। इसको एक चावल भर की मात्रा मे मक्खन के साथ प्रतिदिन चाट लेना चाहिए। यह भस्म तत्काल फलदायक, रसायन और बाजीकर होती है। वृद्ध लोग इसका सेवन करके जवानी का आनन्द उठा सकते हैं। धातुक्षीणता स्वप्नदोष इत्यादि रोगो को नष्ट करके यह मनुष्य को दीर्घजीवी बनाती है। इस भस्म को सेवन करते समय तेल, खटाई, हीग इत्यादि गरम वस्तुओ का त्याग करना चाहिये।

—व० च०

## मौलसिरी (Mimusops Elengi Linn)

यह पुष्पादिवर्ग मधुकादिकुल (Sopotaceae) का एक बडा सदा हरित पल्लव युक्त, छायादार सुन्दर वृक्ष होता है। वृक्ष ४०-५० फीट ऊचा होता है। इसके तने की छाल बाहर से चिकनी, भूरी और कालास लिये हुये रग की होती है। शाखाए चौतरफा फैली हुई बहुतसी होती है। इसका सिरा ऊचा चढता हुआ होता गोलाई

## बकुल (मोलसरी)
MIMUSOPS ELENGI, LINN.




ता है। इससे इसवृक्षका मस्तक का मुकुट एक प्रकार की गोलाई लिये हुए होता है।

पान– आतरे आये हुए होते हैं। पत्र दण्ड छोटे लम्ब गोल, आगे से तीखे, दोनो ओर से चिकने, चमकते हुए। पान ३ से ४ इन्च लम्बा, १से १½ इच चौडा, जामुन पत्र के तुल्य लम्बा नोकदार परन्तु किनारा लहरदार होता है। उपपान छोटे। फूल—पुष्पदण्ड पत्रकोण से १सेद निकली हुई सलाका पर गदाकार होते हैं। फूल—मध्यम कद के, नीचे नमे हुये धोले रङ्ग के छोटे गोल सदली रग के और अत्यन्त रुचिकर सुवास वाले होते हैं। फूल प्राय गरमी से शरद ऋतु तक फूलते रहते हैं।

मौलसिरी का वृक्ष फल के आधार पर दो प्रकार का माना जाना है। जिस वृक्ष मे फल नही लगते उसे पुरुष मौलसिरी का वृक्ष कहा जाता है और जिस वृक्ष मे फूल फल दोनो आते है उसे स्त्री जाति का माना जाता है। पुरुष जाति के वृक्ष मे पुष्प कुछ वड़े और नितान्त सफेद रग के होते हैं। स्त्री जाति के वृक्ष मे पुष्प कुछ ललाई लिये हुये छोटे होते हैं। पुष्प से मन्द-मन्द मीठी सुगध आती रहती है। ये सूखने पर भी अविकृत एव सुगंधित रहते हैं। फल—उन्नाव के बराबर, कुछ-कुछ लंबोतरा; कच्चा हरा, कषाय और दुग्धवत क्षीर बहुल; पक्व सिंदूर वर्ण और कषाय मधुर होता है। इसके अन्दर एक बड़ा बीज होता है जिसका मगज दुर्गंधित और तिक्त होता है।

उपयोगी अंग—औषधि प्रयोग में मौलसिरी वृक्ष की छाल, फल तथा मींगी काम मे आती हैं।

मात्रा—त्वक क्वाथ २ से ५ माशे। बीज चूर्ण १ से २ माशे।

उत्पत्ति स्थान—यह समग्र भारतवर्ष मे विशेषत. उत्तर प्रदेश के बगीचो में विशेष चाव के साथ लगाये जाते हैं। मलाया द्वीप इसका खास स्थान है। सीलोन और ब्रह्मा अधिवासी भी इसे अपने उद्यानो में लगाते हैं।

### नाम–

सं–बकुल, केशव, भ्रमरानन्द, स्त्री मुखमधु, अनका कठ, मधु पंजर। हिन्दी–मोलसरी, बकुल। बं०–बकुल, गाद्ध। बम्बई–बोरसली, गु०–बोलसरी। म०–बकुल, वरसोली। प०–मोलसरी। ता०–अलागु, केसा रम। ते०–केसारी। उर्दू–मोलसरी। कर्णा०–करक। मौलकली–वउडकुडि। द्रा०–बोलसरी। अ–Surinam-medaicar (सुरीनाम मेडलकर)। ले०–Mimusops elengi Linn (माईमुसोप्स इलेंजाइ)।

### रासायनिक संगठन–

छाल मे कषाय द्रव्य, कुछ रबड़, मोम, रंजक द्रव्य, पिष्ट और भस्म, फूल मे एक उत्पत्त तेल; बीज में एक अनुत्पत् तेल और फल के गूदे मे अधिक प्रमाण मे शर्करा होती है।

### गुणधर्म और प्रयोग–

मौलसिरी–शीतल, हृदय को हितकारी, त्रिदोष-नाशक, मधुर, कषैली, मदाढ्य और हर्षदायक है।
—रा० नि०

मौलसिरी–कषैली, अनुष्ण, पाक और रस मे चरपरी भारी तथा कफ, पित्त, विष, श्वित्रकुष्ठ, कृमि और दन्त रोगों को दूर करने वाली है। —भा० प्र०

मौलसिरी के फूल—रुचिकारक, क्षीराढ्य, सुगंधित, शीतल, मधुर, स्निग्ध, कषैले और मल को संग्रह करने वाले हैं। —रा० नि०

मौलसिरी के फूल—कषैले, मधुर, शीतल, कफ और रुधिर विकारों को दूर करने वाले हैं।

—राजवल्लभ

मौलसिरी के फल के गुण —

मौलसिरी के फल–मधुर, कषैले, स्निग्ध, मल को संचितकरने वाले, दातों को स्थिर करने वाले और विशद हैं। —मु० म०

मौलसिरी के फल–मधुर, कषैले, विशद, शीतल, कफ पित्तनाशक, दातो को स्थिर करने वाले तथा विबंध, आध्मान और वात कारक है। —ध० नि०

मौलश्री के फल–रूखे, विशद, भारी, कषैले, मधुर, शीतल, लेखन, कफपित्तनाशक, दातों को दृढ करने वाले, मलरोधक तथा विबंध, आध्मान और वातकारक हैं।

—शो० नि०

मौलसिरी के बीज–दातों के हिलने को दूर करते अर्थात् दातों को स्थिरता दायक है। मौलसिरी के बीजो का नास लेने से शिरा रोग का नाश होता है। (शो० नि०)

**यूनानी मतानुसार–**

प्रकृति–पुष्प गरम और खुश्क तथा फल एवं छाल शीत और रूक्ष हैं। फूल–अपनी मनोरम सुगंध के कारण मन प्रसादकर, हृद्य और मेध्य; फूल और त्वक संग्राही, वेदना स्थापन और उपशोषण, विशेषकर योनिस्राव-नाशक एवं शुक्रमेहघ्न हैं।

उपयोग—हृदय और मस्तिष्क के उल्लास एवं बल-वर्धन तथा दिल की धडकन दूर करने के लिए इसके फूलो का अर्क सेवन कराते हैं - सफेद चन्दन के बुरादे की भूमि देकर खीचा हुआ इसके फूलो का इत्र परम सुगंधित, मन प्रसादकर और बल्य होता है। सूखे या ताजे **फूलो का कतिपय मानसिक [दिमागी] शीतल व्याधियो** और शीतल शिर शूल मे नस्य देते है। शुक्रप्रमेह और अतिसार बन्द करने के लिए उसके फल अकेले या औषधियों के साथ खिलाये जाते है। इनके चबाने से दतशूल मिट जाता और हिलते हुए दात दृढ़ होते हैं।

स्राव योनि स्राव को नष्ट करने के लिये इसकी छाल का चूर्ण बनाकर खिलाते है। मुखपाक, चलदत एव दन्तशूल में इसके काढे से कुल्ले कराते हैं और फाण्ट सुजाक मे पिलाते हैं। मौलसिरी के मूल की छाल का चूर्ण, शुक्रमेह, शुक्र तारल्य और योनि स्राव को दूर करने और कटि को शक्ति देने के लिए खिलाते हैं।

प्रधान कर्म—स्राव और शुक्रस्रावहर है।

अहितकर—आनाहकारक और संग्राही। निवारण–स्नेह और मधु। प्रतिनिधि—बबूल की छाल।

मात्रा—५ माशा से ७ माशे तक। –यू द्र वि

**प्रयोग–**

दांत दृढ़ीकरण—मौलसिरी की छाल के काढे से कुल्ला करने से हिलते दात मजबूत होकर दृढ हो जाते हैं। —चक्रदत्त

मौलसिरी की छाल के काढे मे पीपल, शहद और घी मिलाकर कुछ देर तक मुख मे बार बार रखने से दातो का दर्द दूर होता है। —चक्रदत्त

मौलसिरी की दतौन करने से अथवा दातो के नीचे रखकर चबाने से हिलते हुये दात मजबूत होते हैं।

—शोढल

मौलसिरी की डांडियो (शाखा का अग्रिम भाग जो कि कलिका रूप मे कोमल रहता है) का काढा दूध या जल के साथ मिलाकर प्रतिदिन पीने से बुढापे के भी दात दृढ हो जाते हैं। नौ जवान और बच्चो के दांतों के विषय मे तो कहना ही क्या है? —वैद्य मनोरमा

मौलसिरी की छाल को कुछ दिन लगातार चबाते रहने से हिलते दात वज्र तुल्य मजबूत हो जाते हैं।

अर्क मौलसिरी—मौलसिरी के फूलो का भभके (वैद्य जीवन) द्वारा अर्क निकाला जाता है। अर्क बहुत ही सुगन्धित होता है। यह अर्क शिरःशूल आदि रोगो पर बहुत ही मुफीद होता है। सूखे फलो का **चूर्ण बनाकर**

नाक से नस्य लेने पर शिर शूल उसी समय अच्छा हो जाता है।

फूल, फल, छाल को सुखाकर उसका खूब वारीक चूर्ण बनाकर वैसलीन या पुराने घी मे मिलाकर मरहम बनालें। यह मरहम फोडे, फुसी पर कमाल का काम करता है। दक्षिण भारत के कोकण प्रात के लोग इस मलहम का अधिक उपयोग करते है।

फलो की मीगी का तेल २० से ४० वूद की मात्रा मे दो या तीन दिन तक स्तेमाल करने से आव के दस्त बन्द हो जाते हैं। —वृक्ष विज्ञान

वकुल त्वक का काढा कण्ठ रोगो मे गण्डूपार्थ और उसका चूर्ण अन्य दन्त्य द्रव्यो से मिलाकर मञ्जनो मे पडता है। वकुल त्वक उत्तम ग्राही और दन्त हित द्रव्य है। पूय दन्त, चल दन्त आदि मे यह वहुत लाभ करता है। —कै०नि०

मौलसिरी-दातो और मसूढो के लिये एक वहुमूल्य औपधि है। इसकी छाल के चूर्ण से मञ्जन करने से अथवा इसकी छाल के काढे से कुल्ले करने से या इसके फल को मुह मे चवाते रहने से दात और मसूढे मजवूत होते हैं और उनके रोग मिट जाते है। —व च.

प्रदर और वातु रोग–मौलसिरी के ताजा फल १ तोला, वादाम का मगज तीन दाने और ३ माशे मिश्री इन चीजो को मिलाकर सवेरे-शाम दोनो समय लेने से और ऊपर एक तोला ठण्डा पानी पीने से वातु विकार मे लाभ होता है। अगर किसी के दात असमय मे हिलने लग गये हो तो कुछ दिनो तक इस औपधि का लगातार सेवन करने से मजवूत हो जाते हैं।

वालको की खासी–मौलसिरी के ताजा फूल २ तोला पानी मे भिगोकर रातभर रखना चाहिये। सवेरे उस पानी को छानकर वच्चे को पिला देना चाहिये। इस प्रकार ३ से ७ दिन तक करने मे वच्चो की खासी मिट जाती है।

मुख रोग—मौलसिरी, आवला और खैर इन तीनो वृक्षो की छाल का काढ़ा बनाकर दिन मे दस-बीस वार उस काढे से कुल्ले करने से मुह के छाले, मसूढो की सूजन और इस प्रकार के मुख रोग तत्काल आराम होते हैं। दात वहुत मजवूत होजाते हैं। —व० च०

दातो के लिये—जव दांत ढीले पड़गये हों या हिलते हों तव मौलसिरी के फल चवावें और मौलसिरी की छाल के क्वाथ से कुल्ले करें। इससे दतवेष्ठ रोग और मसूढो की सूजन और वहा के रक्त का जमाव अवश्य दूर होकर रोगी स्वस्थ हो जाता है। क्वाथ-दूपित व्रण और गहरे घावो को धोने के काम आता है। क्वाथ पीने से पेशाव मे जाता हुआ रक्त वन्द हो जाता है।

—वनस्पति वर्णन गुजराती से

# बड़ी मौलसिरी (Bari Maulsiri)

**नाम**—

स०–शिवमल्ली, पाशुपत, एकाष्ठील, वुक, वसु, वृहद्वकुल। हिं०–वनहुला, वृहन्मौलसिरी। म०–थोरव कुल। गु०–वरसोली, मोटी वालसिरी। कर्णा०–वगेटाहु

**गुण**—

वडो मौलसिरी-अनुष्ण, चरपरी, कडवी तथा कफ, पित्त, विप, योनिशूल, तृषा, दाह, कुष्ठ, सूजन और रुधिर विकार को दूर करती है। —शा. नि

वृहन्मौलसिरी [वनहुला] शीतल, विष, कफ, पित्त मूत्रकृच्छ्र, पथरी और दाह को नाश करने वाली है। वडी मौलसिरी-अग्निदीपक, मधुर, चरपरी, पित्त, दाह, श्वास, मूत्र कृच्छ, विप, श्रम और पथरी रोग का नाश करती है —नि० र०

# मंगुस्तान (Garcinia maugostana)

यह फल वर्ग और साराम्लादि (कोकम) कुल [Guttiferae] का वृक्ष २० से ३० फीट ऊचा होता है।

पंगुस्तान
GARCINIA MANGOSTANA LINN.




यह वृक्ष बारहों मास हरा रहने वाला है। यह वृक्ष शकु आकार का होता है। शाखायें बहुत होती हैं। यदि इस को हवा और जमीन अनुकूल मिल जाय तो यह वृक्ष ६० फीट तक भी ऊचा बढ़ जाता है। इसका ऊपरी त्वक कोयल के समान कृष्ण वर्ण, अन्तर छाल पीताभ, काष्ठ लाल वर्ण का होता है। पान ६ से १० इच लम्बे, ढाई से साढे चार इच चौडे आमने सामने की नसों वाले होते हैं। फूल शाखाओं के किनारे आये हुये होते हैं। नर और मादा फूल अलग-अलग आते हैं। फूल पीलाश लिये हुये गुलाबी रग के होते हैं। फल-सन्तरे के समान बडे कालाश लिये हुये आसमानी रग के अन्दर से पीले चिकने रस वाले होते हैं। बीज सफेद बरफ के रग का अथवा सहज गुलाबी रग स्वादिष्ट गूदे में छिपे हुये होते है। बीज चपटे और मोटे होते हैं। ये फल खाने मे अत्यन्त स्वादिष्ट होते हैं। नवम्बर से फरवरी तक फूल आते। मई और जून मे फल तैयार हो जाते हैं

प्रयोज्य अङ्ग—इसके पान, छाल, फूल और फल त्वक औषधोपयोग मे आते हैं। विशेषकर सखे फल ही बाजार मे बिकते हैं।

उत्पत्ति स्थान—

मलाया, टेरेसरिम, चीन, जावा, सिंगापुर, ब्रह्मदेश नीलगिरी, गोआ, मद्रास प्रदेशादि मे गर्म जलवायु और शुष्क देशों मे होता है। यह फल सिंगापुर मे बहुत होता है वहा से भारत मे आता है।

## नाम—

हिं०—मगुस्तान। ब०—मगुस्तन। बम्बई—मगुस्तीन। बरमा—मेगकोप। ता०—सुलाबुली। ले०—गार्सीनिया मगुस्तन (Garcinia mangostana Linn)

## गुण धर्म और प्रयोग—

रस—मधुर, कषाय, वीर्य—शीत, विपाक—मधुर, दोषघ्नता—पित्तहर है।

फल के ऊपर की छाल ग्राही, रक्त स्तम्भक, शीत रोपणकर, सग्रहणी अतिसार, पेचिस, आदि आतो की बीमारियो मे उपयोगी है। पेचिस मे मगुस्तान के फल की त्वचा का चूर्ण मिलाकर तक्र के साथ देने से पेचिस मिट जाती है। फल—खाने मे भी बल्य, शीत और ग्राही है। जगत के अति स्वादिष्ट फलो मे से एक है। फल के ऊपर के छिलको का चूर्ण सग्रहणी, आमातिसार मे ग्राही दवाई के रूप मे कार्य मे लिया जाता है। बच्चो को पुराने अतिसार मे दिये जाते हैं और बहुत उपयोगी हैं।

—आ० नि०

कबोडिया मे इसके पौधे की छाल और फलो का छिलका प्रवाहिका और अतिसार रोग मे बहुत उपयोगी है। मात्रा—चूर्ण १ माशे से ३ माशे तक। क्वाथ ५ से १० तोला।

—व० च०

# मण्डूकपर्णी (Hydrocotyle Rotundifolia)

यह गुडूच्यादि वर्ग और गृञ्जनादि कुल (Umbelliferce) की मण्डूक पर्णी की एक सामान्य लता होती है जो जमीन पर फैलती है और बढती है। मण्डूकपर्णी का पत्र असली ब्राह्मी से थोडा बडा होता हैं। कोई-कोई तो रुपया के बराबर दिखायी देता है। इसकी लता प्राय लाल, लता के अग्रभाग के पत्र क्रमश छोटे, पतले और लाल आभा वाले मूषाकानी के पान से मिलते जुलते, किंतु पान उनसे कुछ बडे और चिकने, गोल, वृक्काकार लवाई से चोडाई मे अधिक होते हैं। पत्र पर सात शिरायें होती हैं। पान मलने से सुगन्ध आती है। शाखायें रक्ताभ और पर्व युक्त, इसकी प्रत्येक सधि पर पान, मूल और पुष्प आते हैं।

फूल—पीले।

यह राजस्थान मे काली, चिकनी मिट्टी के खेतो मे, जहा पानी की आर्द्रता रहती है तथा तालाबो के किनारे कीचड मे बहुत ही मिलती है, परन्तु ब्राह्मी इस प्रकार आम जगहो में नही मिलती।

**मण्डूकपर्णी संबंधी स्पष्टीकरण—**

ब्राह्मी और मण्डूकपर्णी दोनो पृथक पृथक वनस्पतिया है। एक नही हैं और नही दोनो के गुण ही समान हैं। ब्राह्मी मण्डूकपर्णी हीन गुणी होकर रक्त और चर्म पर विशेष प्रभावकारी है जबकि ब्राह्मी मस्तिष्क पर। ब्राह्मी की आकृति और मण्डूकपर्णी की आकृति मे भी काफी भिन्नता है। ब्राह्मी और मण्डूकपर्णी दोनो हमारे समक्ष प्राप्य और सुलभ हैं। फिर दोनो को एक मानना कितनी बडी भूल है ?

परम श्रद्धेय स्वर्गीय पूज्य यादव त्रिकम जी आचार्य लिखते है कि मण्डूकपर्णी की लता ब्राह्मी जैसी दीखती है परन्तु दोनो सर्वथा भिन्न हैं। अर्थात एक के बदले (प्रतिनिधि तरीके से) दूसरी का प्रयोग नही करना चाहिये। दोनो का स्वरूप, गुण, कर्म, भिन्न है। ब्राह्मी का पान चिकने और सधि पर से एक से अधिक ५–७ पत्ते निकले हुए होते हैं। ब्राह्मी की क्रिया नाडी चक्र पर होती है जब कि मण्डूकपर्णी की क्रिया त्वचा पर होती है।

भारत मे कई स्थानों पर अनुसधान चल रहे हैं, ऐसी स्थिति मे इस आयुर्वेद की प्रधान औषधि पर वैद्यो मे भ्रान्ति चली आना खेदजनक है। जहा दो अनुसधान चल रहे हैं क्यो नही वहा ४००–५०० रुग्णो पर ब्राह्मी, मण्डूकपर्णी पर शास्त्र मे लिखे गुणो के अनुसार परीक्षण किया जाकर वैद्यो और जनता के समक्ष वास्तविक रिपोर्ट देने का प्रयत्न किया जाता है। जिससे अब तक चली आ रही भ्रान्ति दूर हो। वैद्यक की प्रधान औषधियों का यह हाल है, तो फिर उनमे निर्मित औषधियो मे भ्रम क्यो न हो। वैद्यनाथ, डाबर, झण्डू, ऊ झा, धूत पापेश्वर, कृष्णगोपाल, धन्वन्तरि औषधि निर्माताओ को इस ओर बराबर शीघ्र ध्यान दिलाना चाहिये।

वास्तव मे तो ब्राह्मी और मण्डूकपर्णी दोनो वनस्पतियो की आकृति के अलग–अलग होने, उनके नाम अलग अलग होने और गुण भी अलग अलग होने पर फिर एक होने का प्रश्न ही नही है। विद्वान बधुओ के सामने ब्राह्मी का लेटिन नाम Hydrocotyle Asiatica Linn और मण्डूकपर्णी का नाम Hydracotyle Rotundifolia, Roxb है।

मेरे विचार से सुश्रुत ही इस भ्रान्ति के निवारण के वास्ते आधारित और प्रमाणिक ग्रन्थ है, जिसके बल पर दृढतापूर्वक कहा जा सकता है कि ब्राम्ही और मण्डूक पर्णी दो भिन्न द्रव्य हैं, एक नही। दोनो को एक मानना भ्रान्ति है। अत. अब वैद्य बन्धुओ से प्रार्थना है कि परिश्रम और परीक्षा की कसौटी से भ्रान्ति का निराकरण करें।

पूज्य सुश्रुताचार्य ने सुश्रुत चिकित्सा स्थान अ २८ मे मण्डूक पर्णी के प्रयोग और ब्रम्ही के प्रयोग भिन्न २ लिखे हैं। उस समय दोनो वनस्पतियें स्पष्ट थी।

उत्पत्तिस्थान—यह उत्तरी पश्चिमी हिमालय की ४००० से ७००० फीट ऊची पर्वत श्रेणियो, तलेटियों, बगाल के तर मैदानो मे, सिक्किम पहाडियो और पर्वतो मे जो ४००० फीट की ऊचाई तक, मलाबार तथा राज-

स्थान में तालाबों के किनारे यह सर्वत्र लगायी जा सकती है। जंगली अवस्था मे भी जहाँ नहरे, तालाबादि हो वहा गंगा के किनारे पर हरिद्वार मे और नेपाल मे सिमोन तक २००० फीट की ऊंचाई पर उगी हुई पायी जाती है।

## नाम—

सं०—मण्डूक पर्णी, मण्डूकी, भेकी, मण्डूक पणिका, माण्डूकी । हिं०—मण्डूक पानी, मण्डूकी, माडूकी, मण्डूक पर्णी, ब्रह्म माडूकी । म०—खड ब्राम्ही, बो०—करिवाना । बं०—थूलकूडी । गु०—खडगरामी । तै०—मण्डूक ब्रम्ही । उ—थाल कुटी । प—मीडवी । मला—कटवल, कोटागाम । ता०—वल्लरी केरी । राज—मंडूक पर्णी, मण्डूकी । आसामी—मनीमुनि । क०—ब्रोन्देलग । लै०—हाइड्रो कोटाइल रोटुण्डीफोलिया (Hydrocotyle Rotundifolia Roxb)।

## रासायनिक संगठन—

मण्डूकपर्णी के मूल और ताजे पानों में से उड़नशील तैल और एमोलिन (Amylene) नामक भयकर बेहोशी लाने वाला, दाहक (हाइड्रोजन और कार्बन प्रधान) द्रव्य मिलता है। उनके अनुरूप ताजी मण्डूकपर्णी का गुण माना जाता है। —गा० औ० र०

प्रयोज्याङ्ग—पचांग, हरी पत्तियों का शाक, स्वरस, सूखे पत्तों का चूर्ण।

संग्रह काल—भाद्रपद, आश्विन मास।

## गुण—धर्म और प्रयोग—

मण्डूक पर्णी—हल्की, पचने मे स्वादिष्ट, दस्तावर और शीतल है। (रा० व०)

मण्डूकी का अर्क पाण्डु रोग, विष दोष, सूजन और ज्वर को दूर करने वाला है। —शा० नि०

मण्डूकपर्णी—शाक—कफ पित्त नाशक, तिक्त, शीत पचने मे कटु है। —च० सू० २७

मण्डूक पर्णी—रक्तपित्त नाशक, हृद्य, पचने मे हलकी कुष्ठ, प्रमेह, ज्वर, श्वास, कास, अरुचि को हरने वाली है। कषाय है, पित्त मे हितकारी, स्वादु पाक, रस मे हिम व हलकी है। —सुश्रुत सू० ४६

मण्डूक पर्णी—का स्वरस आयु देने वाला, रोगों का नाश करने वाला, बल, अग्नि, स्वर, वर्ण को उत्तम करने वाल, मेध्य, चैतन्य करने वाला और रसायन है।

—च० चि० १

मण्डूक पर्णी—रस मे तिक्त, कषाय, मधुर। वीर्यमे शीत। विपाक मधुर, कटु। दोषघ्नता-वात पित्त, त्रिदोष।

मण्डूकपर्णी का उपयोग आयुर्वेद मे अति प्राचीन काल से हो रहा है। चरक संहिता मे वय स्थापना दशेमानि मे तथा विमान स्थान के भीतर तिक्त स्कन्ध मे माण्डूकपर्णी का उल्लेख मिलता है, विष पीडित रोगी को मण्डूकपर्णी का शाक (चि० स्था० २४—२२२) हितकर दर्शाया है तथा रसायन प्रयोगों मे मण्डूकपर्णी की योजना की है। सुश्रुत संहिता मे भी मण्डूकपर्णी के शाक का गुण दर्शाया है तथा तिक्त स्कन्ध मे उल्लेख किया है। इनके अतिरिक्त माण्डूकपर्णी के रसायन प्रयोग लिखे है।

डाक्टर देसाई मण्डूकपर्णी को त्वचारोग मे उत्तम गुणकारी दर्शाते हैं। गलितकुष्ठ मे यह अति हितावह है। यद्यपि यह कुष्ठ की मुख्य औषधि नही है, तथापि बहुत लाभ पहुचाती है। फिरंग की द्वितीयावस्था मे जब रोग का बल त्वचा और उप त्वचा पर होता है, तब यह व्यवहृत होती है। यह गण्डमाला मे भी लाभदायक है। सब प्रकार के त्वचा रोग, सामान्य फोडे, क्षय कीटाणु जन्य सडा हुआ व्रण और श्लीपद पर यह मूल्यवान औषधि है। व्रणो पर लेप करने या चूर्ण छिड़कने पर जल्दी भर जाता है, त्वचा रोग पर इसका चूर्ण खाने को दिया जाता है। जब त्वचा लाल हो जाय और खुजली आने लगे, तब मात्रा कम कर देवें तथा विरेचन देवें तथा विरेचन देवें या कुछ दिन तक औषधि बन्द रखें। मण्डूक पर्णी के सेवन से पेशाब बढ़ता है फिर भी इसका उपयोग मूत्रल गुण की प्राप्ति के लिये नही कराया जाता कारण यह वृक्कों की श्लैष्मिक कला मे उग्रता उत्पन्न करती है।

गुजराती वनस्पति गुणादर्श के भीतर डा० बोइल का अनुभव जिनको कुष्ठ रोग होने पर मण्डूकपर्णी का प्रयोग करके लाभ उठाया था, वह महत्व का होने से आगे देते हैं।

"मण्डूकपर्णी देने से प्रारम्भ मे कुष्ठ वाले रोगी के हाथ पैर की त्वचा मे उष्णता लगती है और खुजली चलती है। फिर थोडे दिन के पश्चात् सारे देह मे गर्मी बढ जाती है, वह इतनी कि सारे शरीर मे अति खुजली चलती है। त्वचा लाल हो जाती है, रक्ताभिसरण क्रिया अति बलपूर्वक होती है। नाडी अति तेज और पूर्ण बहती है। सप्ताह के बाद रोगी की क्षुधा बढ जाती है और पचन क्रिया बहुत अच्छी होने लगती है। कुछ दिनो के बाद त्वचा मुलायम और एक समान हो जाती है। उपत्वचा के छिलके निकल जाते हैं। स्वेद आने लगता है। त्वचा अपना कार्य फिर प्रारभ करती है। जठराग्नि दिन प्रतिदिन सुधरती जाती है और क्षुधा अच्छी लगती है।

यदि यह मण्डूकपर्णी स्वस्थ मनुष्य को अल्प मात्रा मे दी जाय, तो थोडे समय मे मूत्रल गुण दर्शाती है। यह रक्ताभिसरण क्रिया बढा देती है, और फिर खुजली प्रारम्भ हो जाती है। यदि इसके चूर्ण की मात्रा १ से २ माशे की दी जाय, तो तन्द्रा आने लगती है तथा मस्तिष्क मे वेदना (Cephalgia) होने लगती है। फिर यह औषधि बन्द कर देवें, तो भी यह असर १ मास तक रह जाता है एव इससे भयकर प्रवाहिका भी हो जाती है।

डाक्टर बोइल ने इस औषधि का अपने पर प्रयोग करता गया और मात्रा बढाता गया। फिर उसे अनुभव हुआ कि इस औषधि का सत्व भीतर सगृहीत होता है, जो विष प्रकोप दर्शाता है। इसके विष प्रभाव से मुझे इतनी ठडक लगने लगी कि, अनेक रजाई ओढ़ने पर एक घण्टे के पश्चात देह मे उष्णता आयी। इसके बाद स्वर यत्र मे खिचाव होने लगा। ऐसा प्रतीत होने लगा कि, इसी समय हृदय की गति बन्द हो जायगी। फिर आक्षेप के चिन्ह प्रारम्भ हुये और शाम को वमन और रक्तातिसार हो गया, वे तो तुरन्त ही मिट गये। फिर दूसरे दिन सुबह जब मैं उठा, तब विष के प्रभाव से मुक्त हो गया, किन्तु निर्बलता और गले मे वेदना का अनुभव होता था इस पर से अनुमान कर सकते हैं कि मडूकपर्णी योग्य मात्रा मे दी जाय तो रुधिराभिसरण क्रिया के लिये उत्तम उत्तेजक है और इसका असर विशेषत त्वचा पर होता है। मात्रा अधिक देने पर तन्द्रा ला देती है और कभी मूर्च्छा भी हो जाती है।

आगे वनस्पति गुणादर्शकार ने लिखा है कि "त्वचा के सब प्रकार के रोगो मे रुधिराभिसरण क्रिया को सबल बनाने की इसमे अधिक शक्ति रही है। यद्यपि यह वातरक्त और फिरग रोग पर पूरा लाभ नही पहुचा सकती, तो भी उक्त शक्ति के हेतु से लाभ पहुचाती है।" यद्यपि वात रक्त के बढते हुए रोगो पर इससे लाभ नही पहुंचता तथा प्राथमिक अवस्था मे यह हितावह है यह पुराने दृढ व्युची पर अति प्रशसनीय लाभ पहुचाती है। सामान्यत व्यची पर तो थोडे ही दिनो मे इससे लाभ पहुच जाता है। क्षत, सुजाक के साथ उत्पन्न फिरग की द्वितीया और तृतीयावस्था मे मण्डूकपर्णी से अच्छा लाभ पहुचता है। एव पुराने और सडे हुये व्रण, बालको के अतिसार और पीनस आदि रोग मे निकलने वाले पूय, आम-कफादि का सुधारकर शक्ति देने मे यह औषधि चमत्कारिक लाभ पहुचाती है। जब-जब शरीर के किसी भाग मे क्षत हो, तब-तब इस औषधि का सेवन कराना चाहिये तथा इसके चूर्ण का लेप या पुल्टिस रूप से भी उपयोग करना चाहिये।"

—गावो मे औ० रत्न

**प्रयोग—**

रसायनार्थ—मण्डूकपर्णी का स्वरस दूध के साथ लेना चाहिये। —च चि० १

रसायनार्थ—शक्ति, आयुष्य, बल और आरोग्यता के लिए मण्डूकपर्णी का कल्प विधि युक्त लेना चाहिये। —च चि १६

उदर रोग मे—निशोथ और मडूकपर्णी का शाक इन दोनो के ही स्वरस मे पकाकर सेवन करें। खटाई, नमक, स्नेह रहित हो, किसी भी जाति का अन्न सेवन मे नही हो। प्यास लगे तो इनका ही स्वरस पीवें। ऐसा १ मास करें। —च० चि० १८

मडूकपर्णी का प्रयोग—मेधा और आयुष्य की कामना रखने वाले व्यक्ति हृत दोष होकर केवल दूध पर रहकर कुटी प्रवेश करके सहस्र सपाताभिहुत मडूकपर्णी स्वरस लेकर दूध मे मिलाकर बलानुसार पीना चाहिए। अथवा

स्वरस का पान करने के वाद दूध का अनुपान रक्खें। औषधि पच जाने के वाद जव का अन्न दूध के साथ भोजन करें अथवा यव भोजन तिलो के साथ खावें। ऐस तीन मास करें। यह जवान्न पच गये वाद दूध, घी, कमोद का भात आहार मे लेवें।

इस प्रकार प्रयोग की आजमाइस करने से ब्रह्मचारी, मेधावी औरश्रुति धारण करने वाला व्यक्ति हो जाता है।

मण्डूक पर्णी का कल्क १ तोला जितना दूध मिला कर दश दिन पीने से मेधावी और शतायु हो जाता है।

फुसियो मे—मडूकपर्णी का रस फुसियो पर लगावें।

मडूकपर्णी को घृत मे भूनकर दूध के साथ १ मास तक सेवन करें और अन्न का परित्याग कर दें। फल और दुग्ध का प्रयोग करें, तो वह मनुष्य चिरकाल तक जीता, शास्त्र विजयी होता, यौवन और सुन्दरता प्राप्त करता है। —वाग्भट्ट

मात्रा—स्वरस आधा से १ तोला। हरी मडूकी के पत्तो की मात्रा ४ से ८ माशे तक। सूखी मण्डूकी के चूर्ण की मात्रा ३ से ५ माशा तक। पचांग की मात्रा इसमे द्विगुण ली जा सकती है।

मण्डूक पर्णी मलहम—एक भाग पानो का चूर्ण और ७½ भाग वैसलीन मिलाकर मलहम वना लेवे। सब प्रकार के त्वचा रोगो पर लगाने मे उपयोग करें।

मण्डूकपर्णी शरवत—मण्डूक पर्णी स्वरस के साथ २॥ गुनी शक्कर मिलाकर शर्वत जैसी चाशनी वना लेवें। शीतल होने पर वोतल मे भर लेवें। मात्रा—१ ड्राम। जल मिलाकर दिन मे दो वार।

दिव्यारिष्ट—सारस्वतारिष्ट मे ब्राम्ही मिलायी जाती जाती है, उस जगह मण्डूकपर्णी लेवें। शेप प्रयोग समान यह अरिष्ट वर्त्तमान मे अनेक फार्मेसी वाले और चिकित्सक बनाते है। नाम सारस्वतारिष्ट दे रहे हैं। यह नाम सदोष है। सुवर्ण मिश्रित की मात्रा १ से २ ड्राम। जल के साथ दिन मे दो वार। सुवर्ण रहित की मात्रा २ से ४ ड्राम।

यह उत्तम रसायन रक्त प्रसादक, बुद्धि प्रद, बल्य, वात नाडी पोषक और हृद्य है। कुष्ठ, उपदश, त्वचा रोग, अस्थि क्षय, राजयक्ष्मा, जीर्ण ज्वर आदि पर हितावह है।

## त, थ, द, ध, न



## प, फ, ब

धन्व बनो ६२

## य, र, ल, व

शेष नवीन ओषधियाँ ज्वर की तीव्रावस्था के शान्त होने के उपरान्त ही रोग के समूलोच्छेद के लिये प्रयुक्त होनी चाहिये।

( ६ ) विषमज्वर का सही निदान, रोगोत्पादक जीवाणु की उपजाति का निर्णय और उस विशिष्ट जीवाणु का निर्मूलन करने वाली ओषधि का बुद्धिपूर्वक उपयोग करना चाहिये। अनिश्चयपूर्वक अव्यवस्थित रूप से कभी एक कभी दूसरी ओषधि का प्रयोग करने से जीवाणु का पूर्ण विनाश नहीं हो पाता।

( ७ ) रोगी को ज्वरितावस्था में पूर्ण विश्राम देना चाहिये। इस बीच यथाशक्ति द्रव भूयिष्ठ लघु आहार देने से ज्वर की शीघ्र शान्ति होती है।

( ८ ) ज्वर शामक विशिष्ट ओषधियों का प्रभाव कोष्ठबद्धता की पूर्ण निवृत्ति तथा क्षारीय ओषधियों के सह प्रयोग से उत्तम होता है। अतः प्रारम्भिक दिनों में मलशोधन एवं क्षारीय मिश्रणों के प्रयोग से ओषधियों के लिए अनुकूल क्षेत्र निर्माण करना चाहिये।

( ९ ) ज्वरशामक विशिष्ट ओषधियों का प्रयोग प्रारम्भ में एक काल में सात दिन से अधिक न करना चाहिये। बीच में ७ से १० दिन तक विराम देकर पुनः औषध का प्रयोग करने से निरन्तर प्रयोग की तुलना में अच्छा परिणाम होता है।

( १० ) तृतीयक, चतुर्थक या घातक—सभी श्रेणी के विषम ज्वरों पर ज्वरशामक ओषधियों एक सा परिणाम नहीं होता तथा एक ही जाति के जीवाणुओं की अनेक समजातियाँ होती हैं, जिनमें प्रत्येक के ऊपर औषध का परिणाम भिन्न-भिन्न हुआ करता है।

( ११ ) आदर्श रोगावरोधक औषध का मुख्य गुण जीवाणु की रुधिर कायाणु बाह्य अवस्था में उसका पूर्ण विनाश करने की सामर्थ्य है। जो जीवाणु यकृत् कोषाओं तथा प्लीहा, अस्थिमज्जा आदि में छिपे रहते हैं, उनका भी पूर्ण नाश होना चाहिए। अधिकाश ओषधियों का प्रभाव केवल रुधिर कायाणु बाह्य अवस्था के जीवाणु को अंशुकेतों में परिवर्तित न होने देने में है। यकृत्—प्लीहा आदि अंगों में छिपे हुए जीवाणु को सुविधापूर्वक निकाल सकने की औषध अभी जानकारी में नही आ सकी है।

( १२ ) अंशुकेतों के रुधिराणु का विदारण करके निकलते ही, दूसरे रुधिराणु में प्रवेश के पहले ही पूर्ण विनाश कर सकने वाली औषध ज्वर के आक्रमण को शीघ्रता से रोक सकती है।

चिकित्सा-व्यवस्था की दृष्टि से विषम ज्वर के रोगियों को २ वर्गों मे विभाजित कर सकते हैं।

( १ ) सामान्य श्रेणी—जिसमें ज्वराक्रमण के अतिरिक्त दूसरे औपद्रविक लक्षण नहीं रहते। वेग के शान्त हो जाने पर रोगी साधारण कार्य कर लेता है। इस श्रेणी के रोगियों की चिकित्सा में प्रारम्भ से ही विशिष्ट ओषधियों का प्रयोग नहीं

किया जाता, केवल ज्वर की साधारण लाक्षणिक चिकित्सा से ही लाभ हो जाता है। कभी-कभी विशिष्ट ओषधियों के प्रयोग की आवश्यकता पड़ती है।

( २ ) मारात्मक एवं गम्भीर श्रेणी—यदि ज्वर के तीव्र वेग के अतिरिक्त बेचैनी, मूर्च्छा, प्रलाप, अतिसार आदि औपद्रविक लक्षण हों या दूसरे प्रान्त का रोगी विषम ज्वराक्रान्त देश में आकर पीड़ित हुआ हो तो मल-संशोधन और पित्त-शमन में समय न लगाकर प्रारम्भ से ही मुख्य ओषधियों का प्रयोग करना चाहिये।

## सामान्य श्रेणी के विषम ज्वर की चिकित्सा

प्रमुख लक्षणों का उपशम—प्रारम्भ में वमन, शिर-शूल तथा यकृत् में पित्त का संचय एवं तज्जन्य पैत्तिक लक्षणों की विशेषता, विबन्ध इत्यादि लक्षणों का उपशम निम्नलिखित व्यवस्था से शीघ्र होता है।

वमन—वमन का मुख्य कारण यकृत् में पैत्तिक द्रव्यों का संचय तथा जीवाणु के द्वारा विषोत्पत्ति होकर रक्तकणों का नाश होता है। पित्त का शोधन करने के लिये निम्नलिखित योग लाभकर होता है।

R/

| | |
|---|---|
| Hydrag subchlor | gr 1 |
| Chloretone | gr 4 |
| Caffine citras | gr 4 |
| Soda bicarb | gr 20 |
| Glucose | gr 20 |
| | ८ मात्रा |

आधा या एक घण्टे पर जल के साथ।

इसके प्रयोग से यकृत् में संचित पित्त मल के द्वारा शोधित हो जाता है और परिणाम में हृल्लास तथा वमन की शान्ति हो जाती है। इस पुड़िया के प्रयोग के दूसरे दिन प्रातःकाल क्षार लवण प्रधान विरेचक ओषधियों का प्रयोग करने से पूर्णरूप से शोधन हो जाता है। इसके लिये यह योग देना चाहिए।

| | |
|---|---|
| Mag sulph | dr 4 |
| Soda sulph | dr 1 |
| Ext glycerrhiza liq | dr 1 |
| Spt chloroform | ms 15 |
| Tr card. co | ms 15 |
| Aqua | oz 1 |
| | १ मात्रा प्रातःकाल एक बार। |

उक्त औषधों के अतिरिक्त पानी में नीबू का रस तथा ग्लूकोज या मधु मिलाकर थोड़ा-थोड़ा अनेक वार पिलाना चाहिये। डाभ का पानी-यवपेया आदि का प्रयोग भी इसी प्रकार किया जाता है।

शिर:शूल तथा सर्वांग वेदना—ज्वर के प्रारम्भ में रोगी को सारे शरीर में दर्द तथा सिर में वेदना के साथ सन्ताप का आधिक्य होता है। निम्नलिखित औषध के प्रयोग से इन सभी लक्षणों की निवृत्ति होती है—

R/

| | |
|---|---|
| Phenacetin | gr 2 |
| Aspirin | gr 4 |
| Caffine citrate | gr 1 |
| Irgapyrin | Tab 1 |
| | १ मात्रा |

एक मात्रा गरम जल के साथ प्रति ४ घण्टे पर। २-३ मात्रा से अधिक देने की आवश्यकता नहीं होती।

यह योग विषम ज्वर के लाक्षणिक कष्टों को शान्त कर देता है। किन्तु दैनिक आक्रमण पर इसका कोई विशेष प्रभाव नहीं होता। अतः दाह-शिरःशूल-सन्ताप आदि का आधिक्य होने पर ही इसका प्रयोग होना चाहिये।

उक्त योगों ( पृ० ४९३ ) से संचित दोषों का शोधन होकर अवरोधजन्य लक्षणों की निवृत्ति होती है और बेचैनी तथा रोग की तीव्रता में लघुता होकर रोगी को शान्ति मिलती है। विषमज्वर में क्षारीय द्रव्यों का प्रयोग विशेष उपकारक होता है। इससे स्वेद, मूत्र, और मल के द्वारा विशेष रूप से दोष-संशोधन होता है तथा रक्त में क्षारीयता की वृद्धि होकर भविष्य में प्रधान ज्वरशामक ओषधियों के प्रयोग के लिये शरीर सक्षम हो जाता है। निम्नोक्त योग से उक्त उद्देश्य की सिद्धि होती है।

R/

| | |
|---|---|
| Pot citras | gr. 15 |
| Soda acetas | gr. 20 |
| Liq. ammon acetas | dr. 1 |
| Spt aetheris nitrosi | ms. 20 |
| Syrup aurantii | dr. 1 |
| Aqua | oz. 1 |
| | १ मात्रा |

एक मात्रा प्रति ४ घण्टे पर ज्वर के वेग के समय तथा क्विनीन के प्रयोग के एक-दो घण्टा पहले ।

उक्त व्यवस्था के उपरांत रोग के निर्मूलन के लिये मुख्य औषधियों का व्यवहार करना चाहिये । निम्नलिखित औषधियां विषम ज्वर मे प्रयुक्त होती हैं ।

( १ ) क्विनीन तथा सिनकोना ( Quinine & Cinchona )

( २ ) क्लोरोक्वीन—कैमाक्विन, रेसाचिन, निवाक्विन, एवलोक्लोर ( Chloroquin group—Camaquin, Resochin, Nevaquin, Avloclor. )

( ३ ) पैल्युड्रिन ( Paludrine )

( ४ ) पामाक्विन, पेन्टाक्विन, आयसो पेन्टाक्विन, प्रिमाक्विन ( Pamaquin, Pentaquin, Isopentaquin, Preamaquin )

( ५ ) एटेब्रिन तथा मेपाक्रीन (Atebrin & mepachrine ) इन औषधों की स्वतन्त्र विशेपतायें हैं जिनका निर्देश आगे के कोष्ठक ( पृ० ४९६-४९७ ) में किया गया है । इनमें क्विनीन सभी की तुलना में सस्ती तथा नवीन औपधियों के निकल जाने पर भी अपेक्षाकृत सन्तोषजनक कार्य करने वाली है ।

क्विनीन चिकित्सा की प्रमुख विशेपतायें—

क्विनीन के अनेक यौगिक होते हैं । कुछ प्रमुख यौगिकों का वर्णन कोष्ठक ( पृ० ४९६-४९७ ) में किया गया है । मुख द्वारा प्रायः क्विनीन सल्फेट का व्यवहार होता है । इसकी पूर्ण मात्रा १० ग्रेन दिन भर में ३ बार कही जाती है । किन्तु एक भारतीय के लिये ५–६ ग्रेन की मात्रा पर्याप्त होती है ।

प्रायः ज्वर के वेग का उपशम होने के बाद और ज्वराक्रमण के ४ घण्टा पूर्व से क्विनीन का प्रयोग प्रारंभ किया जाता है । निम्नलिखित योग क्विनीन प्रयोग के लिये अधिक व्यावहारिक है ।

| | |
|---|---|
| Quinine sulph | gr 5 |
| Acid sulph dil | ms 10 |
| Glycerine | ms. 10 |
| Aqua menth pip | oz. 1 |
| | १ मात्रा |

प्रति ४ घण्टे पर दिन में ३ बार ।

| विषमज्वर नाशक प्रमुख औषध वर्ग | दैनिक मात्रा तथा प्रयोग मार्ग | समय एवं पूर्ण मात्रा | प्रमुख गुण | निर्देश |
|---|---|---|---|---|
| १. क्विनोलीन वर्गः— | | | | तिक्त स्वाद, निर्मूलन असामर्थ्य, व्यवाय कायाणु पर निष्क्रिय, असंचित स्वरूप की शीघ्र उत्सर्गशील, प्रतिकार में अनुपयोगी, व्यय-साध्य यथा अधिक मात्रा में लाभकर |
| (१) क्विनीन सल्फेट | ५ ग्रेन, ३ बार मुख द्वारा | अधिक से अधिक १०० से १५० ग्रेन तक ७ दिन में एक सप्ताह के अन्तर से पुनः ३०-४० ग्रेन ४५ दिन में | पित्त-मल शोधन के बाद शीघ्र गुणकारी, सभी मार्गों से प्रयोज्य, रुधिर कायाणु गत विषम ज्वर जीवाणु पर विशेष क्रियाशील। सिरा द्वारा देने पर ग्लूकोज का योग | |
| (२) क्विनीन डाइ हाइड्रोक्लोराइड | १० ग्रेन, सूची वेध दिन में २ बार | | | |
| (३) " हाइड्रोक्लोराइड | ५ ग्रेन मुख द्वारा ३ बार | | | |
| (४) " हाइड्रोब्रोमाइड | ५ ७ ग्रेन, सूची या मुख द्वारा | | कोमल प्रकृति रोगी तथा गर्भिणी में उपयोगी | |
| (५) यू क्विनीन | मुख द्वारा ८ से १२ ग्रेन | ८०-१२० ग्रेन | स्वाद रहित | कालमेहकर |
| (६) एरिस्टोचिन | ६ से १० ग्रेन | १५०-२०० ग्रेन | तृतीयक-चतुर्थक में अधिक उपयोगी | विषैले लक्षण शीघ्र तथा अधिक |
| (७) टोटा क्विना | ७ से १० ग्रेन | २००-३०० ग्रेन | | |
| (८) सिन्कोना चूर्ण | ५ से १० ग्रेन | १५०-३०० ग्रेन | | |
| २. एक्रिडीन डाइ वर्गः— | | | | |
| (१) एटेब्रिन हाइड्रोक्लोराइड (वेयर) | १½ ग्रे. दिन में ३ बार मुख द्वारा | ३० से ४५ ग्रेन १० दिन में पुनः प्रयोग १५ दिन के बाद | संनय स्वरूप की औषध, अमैथुनी रक्तकणीय जीवाणु पर प्रभावकारी घातक विषम ज्वर की तीव्रावस्था में | चतुर्थक ज्वर के रक्तकण वाह्य जीवाणु पर अनुपयोगी, घातक जीवाणु के |
| (२) मेपाक्रिन " (I.C.I.) | प्रतिषेध ३ ग्रेन प्रति सप्ताह | | | |
| (३) क्विनाक्रिन " (M.B) | | | | |

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| ( ४ ) मेपाक्रिन मेथेन सल्फोनेट<br>( ५ ) एटेब्रिन म्यूसोनेट | ३ ग्रेन सिरा द्वारा या मांस पेशी मार्ग सम लवण जल ५ सी. सी. में | | विशेष उपयोगी, व्याधि प्रतिकार में उपयोगी, असहिष्णु व्यक्ति तथा नूतन रोगियों में उपयोगी | व्यवाय कायाणु पर निष्क्रिय |
| **३. एमिनो क्विनालीन वर्गः—** | | | | |
| ( १ ) पामाक्विन-प्रिक्विन<br>( २ ) क्लोरोक्विन-क्लोरोक्विन ( हाइड्रोक्लोराइड तथा सल्फेट )<br>( ३ ) रेसोचिन, निवाक्विन<br>( ४ ) क्लोरोक्विन ( डाइफास्फेट )<br>( ५ ) कैमोक्विन ( डाइहाइड्रोक्लोराइड ) | $\frac{1}{4}$-$\frac{1}{2}$ ग्रेन दिन में ३ बार भोजन के बाद<br>३-४$\frac{1}{2}$ ग्रेन सिरा द्वारा<br>४ ग्रेन प्रथम मात्रा २ ग्रेन ३ बार मुख द्वारा<br>प्रतिषेध २ ग्रेन सप्ताह में २ बार | ४ से ६ ग्रेन ५ से ७ दिन में<br>२५ से ४० ग्रेन ४-६ दिन में | व्यवायकायाणुनाशक, पुनरावर्तन तथा प्रसारनाशक, प्रतिषेध में उपयोगी<br>शीघ्र गुण कारी, अमैथुनी रक्त कण जीवाणु पर सर्वाधिक प्रभावकारी<br>घातक विषम ज्वर में बहुत उपयोगी | लाक्षणिक शान्ति में असमर्थ, शीघ्र विपाक्त प्रभावकारी<br>प्रतिषेध में हीन गुण व्यवाय कायाणु तथा रक्तकण वाह्य जीवाणु पर निष्क्रिय |
| **४. बाई गुआनाइड वर्गः—** | | | | |
| ( १ ) पैल्युड्रिन (मानोहाइड्रोक्लोराइड)<br>( २ ) " (एसिटेट तथा लैक्टेट) | १$\frac{1}{2}$ ग्रेन दिन में ३ बार मुख द्वारा<br>३ ग्रेन सिरा द्वारा | ३०-४५ ग्रेन ७-१० दिन, ३ ग्रेन प्रतिषेध | व्याधि-प्रतिषेध में सर्वोत्तम। रक्तकण वाह्य जीवाणु पर सक्रिय पुनरावर्त्तन निरोधक, लाक्षणिक शामक, मध्यम गुणकारी | व्यवाय कायाणु पर निष्क्रिय |
| **५. डारा प्रिय ( B. W. )** | | | स्वादहीन, घातक विषम ज्वर में विशेष उपयोगी, सामान्यतया सभी रोगियों में उपयोगी | व्यवाय कायाणु में निष्क्रिय। अभी नवीन होने से विशेष दोष नहीं ज्ञात |

**क्विनीन के योगों के विरोध में तीन आपत्तियां—**

(१) कटुता (२) असहनशीलता—कर्णनाद, भ्रम इत्यादि (३) आमाशय प्रक्षोभ।

कटुता के दूर करने का उद्योग निम्नलिखित तरीकों से किया जा सकता है।

( १ ) क्विनीन सेवन के पूर्व हरीतकी चूर्ण मुह मे चूस कर कुल्ला कर लेना।

( २ ) क्विनीन के चूर्ण के साथ बराबर मात्रा में ग्लिसरीन मिलाकर अथवा क्विनीन दूध मे मिलाकर लेने से कटु स्वाद नहीं रहेगा।

( ३ ) चाय के काढ़े से (चाय बनाने के बाद बची पत्ती उबाल कर) कुल्ला करने के बाद क्विनीन सेवन करने से कटुता का अनुभव नहीं होता।

असहनशीलता के अनुभव होने पर Quinine sulphate का प्रयोग न कर Qunine hydrobromide का प्रयोग करें। यह औषध जल में घुलनशील है। अत. केवल जल में घोल बनाकर ७-८ ग्रेन की मात्रा मे देवें। आमाशय विक्षोभ न होने के लिये भोजन के एक घण्टे बाद अर्थात् आमाशय मे कुछ आहार रहने पर देना चाहिये।

गोली-कैप्स्यूल आदि—क्विनीन का प्रयोग मिश्रण के रूप मे सद्यः शोषित होने के कारण अधिक लाभकारी होता है। किसी कारण मिश्रण रूप में प्रयोग सम्भव न हो तो ५ ग्रेन की मात्रा में क्विनीन बाई हाइड्रोक्लोर कैप्स्यूल में भर कर ३ कैप्स्यूल प्रति दिन देना चाहिये। क्विनीन सल्फेट कठिनता से घुलता है। अत' कैप्स्यूल, गोली, टिकिया आदि के रूप में क्विनीन बाई हाइड्रोक्लोर अधिक विश्वस्त होता है। शर्करावृत गोली या टिकिया ( Sugar coated tablets ) कभी-कभी बिना पचे ही मल से निकल जाती हैं इसलिये इनके छोटे टुकडे बना कर देना अथवा इनके लेने के बाद नीबू का शर्बत पिलाना या गरम कर नीबू चूसने को देना लाभकर होता है।

क्विनीन का प्रयोग एक सप्ताह तक लगातार करने से रोग के पुनरावर्त्तन की सम्भावना कम हो जाती है। आठ से दस दिन तक अन्तर देकर पुन. क्विनीन का प्रयोग अल्प मात्रा में रक्तवर्धक ओषधियों के योग से किया जा सकता है। इससे पुनरावर्तन का निरोध, पाचन शक्ति की वृद्धि तथा पाण्डुता दूर होती है। इस दृष्टि से निम्न लिखित योग हितकर होता है :—

| | |
|---|---|
| Quinine sulphate | gr 4 |
| Acid sulph dil | ms 10 |
| Tr. nuxvomica | ms 5 |
| Ferrous sulphate | gr 3 |
| Mag. sulph | grs 30 |
| Liq. arsenicalis | ms 3 |
| Ext kalmegh | ms 20 |
| Aqua menth pip | oz 1 |
| | १ मात्रा |

दिन मे २ वार भोजन के वाद ।

इस मिश्रण का प्रयोग एक सप्ताह करके पुनः कुछ समय के लिये अन्तर देकर एक सप्ताह और दिया जा सकता है ।

तृतीयक और चतुर्थक ज्वर में इस प्रयोग से पुनरावर्तन का पूर्णतया निरोध नहीं हो सकता । अत' प्रथम सप्ताह क्विनीन प्रयोग के बाद एटेब्रिन या मेपाक्रिन एक सप्ताह तक २ ग्रे० की मात्रा में दिन में ३ वार देना चाहिये ।

घातक या तीव्र स्वरूप के विषमज्वर की चिकित्सा—मूर्च्छा, सन्ताप तथा मस्तिष्क विक्षोभ के लक्षण या अतिसार, तीव्र दाह व वमन इत्यादि गम्भीर लक्षण होने पर प्रारम्भ से ही क्विनीन का प्रयोग पूर्ण मात्रा मे करना चाहिये । वमन, मूर्च्छा आदि के कारण मुख द्वारा प्रयोग सम्भव न होने पर तथा अधिक मात्रा मे तत्काल क्विनीन की रक्त मे आवश्यकता होने पर सूचीवेध के द्वारा प्रयोग करना चाहिये ।

| | |
|---|---|
| Quinine bi hydrobromide | 10 grs in 2 c. c. |
| or | |
| Quinine bi hydrochloride | 10 grs. in 2 c. c. |

शिरा द्वारा ( I. V. ) १२॥% ग्लूकोज २० सी. सी. में मिलाकर १५ मिनट मे धीरे-धीरे लगाना चाहिये ।

यदि हृदय कुछ दुर्वल ज्ञात हो रहा हो या नाड़ी द्विगुण हो तो Intravenous inj. के आधा घण्टा पहले—

| | |
|---|---|
| Coramine | 1–7 c. c. |
| or | |
| Strychnine & digitalin | 1/100 Each. |

पेशीमार्ग से देने के वाद क्विनीन का प्रयोग करना चाहिये ।

यदि सूचीवेध के समय रोगी को बेचैनी, घबड़ाहट तथा नाड़ी में अस्वाभाविकता का अनुभव हो रहा हो ( सूचीवेध के समय रोगी की नाड़ी की परीक्षा बीच-बीच में करनी चाहिये ) तो कुछ समय के लिये औषध प्रवेश रोक देना चाहिये । लक्षणों की निवृत्ति होने पर पुन' दिया जा सकता है या बाद में दिया जा सकता है । सिरा द्वारा प्रविष्ट क्विनीन ४ से ६ घण्टे के भीतर उत्सर्गित हो जाता है । अत- ६ घण्टे बाद दुवारा पूर्ववत् सिरा द्वारा क्विनीन का प्रयोग अवश्य करना चाहिये । इस बीच में यदि रोगी की स्थिति मुख द्वारा औषध सहन करने के लायक हो चुकी हो तो पूर्वोक्त क्रम से मुख द्वारा प्रयोग प्रारम्भ कर देना चाहिये ।

यदि वहुत तीव्रता न हो तो यथाशक्ति, सूचीवेध की आवश्यकता होने पर, पेशी द्वारा क्विनीन का प्रवेश कराना चाहिये ।

| | |
|---|---|
| Quinine bi hydrochlor. | 10 grs in 2 c. c. |
| Sucrose solution in redistilled water | 5 c. c. 1 amp. |

मिलाकर I. M. नितम्ब में। क्विनीन का घोल २ सी० सी० परिस्रुत जल में पतला कर लेने पर वेदना कम होती है।

क्विनीन का सूची द्वारा प्रयोग करने के पहले पिचकारी की सफाई, सूचीवेध्य स्थल की शुद्धता—शरीर गन्दा होने पर गरम पानी और साबुन से धोकर रेक्टीफाइड स्पिरिट से साफ कर सूख जाने पर टिंक्चर आयोडीन लगाना—आवश्यक है। अन्यथा धनुर्वात और अपच्चयजनित पूयोत्पत्ति होने की सम्भावना होती है। सूची कम से कम १ या १½ इञ्च भीतर प्रविष्ट कर, कहीं सिरा में न हो ऐसा निर्णय करने के बाद, क्विनीन प्रविष्ट करानी चाहिये।

सन्तापाधिक्य होने पर मस्तक में बरफ की थैली तथा गुदा द्वारा जल का प्रयोग, सिरा द्वारा २००-४०० सी. सी ग्लूकोज को २५% घोल का प्रयोग पहले सन्ताप की चिकित्सा में बताये हुये क्रम से चलाना चाहिये।

## सूचीवेध की व्यापत्तियाँ—

१ क्विनीन के प्रति सूक्ष्म संवेदनशील व्यक्ति, सूचीवेध के द्वारा एक साथ अधिक मात्रा क्विनीन की रक्त में पहुँच जाने के कारण, असहनशीलता जनित गम्भीर लक्षणों से पीड़ित हो सकते हैं।

२ सिरा द्वारा क्विनीन का प्रवेश कराने पर रक्तभार कम हो जाता है। पहले से ही मूर्च्छा एवं तीव्र सन्ताप के कारण दुर्बल हुआ हृदय इस धक्के को कठिनाई से सहन करता है।

३ क्विनीन तीव्र क्षोभकारक औषध है—सिरा के बाहर निकल जाने पर या मांस पेशियों में शुद्धता की पूरी चेष्टा करने के बाद भी पूयोत्पत्ति कर सकती है।

अतः इन सभी सम्भावनाओं पर विचार करते हुये उचित प्रतिकार के साथ आवश्यकता होने पर सूचीवेध करना चाहिये। जब तक मुख द्वारा औषध-प्रयोग कार्यक्षम हो, सूचीवेध आवश्यक नहीं।

## गर्भिणी में क्विनीन का प्रयोग—

क्विनीन गर्भाशय संकोचकारक होने के कारण सगर्भावस्था में प्रयुक्त करने पर गर्भपातकारक मानी जाती है। यदि तीव्र स्वरूप का विषम ज्वर हो तो ज्वर के प्रभाव से गर्भस्राव, गर्भपात या मृत प्रसव की सम्भावना अधिक होती है। वास्तव में क्विनीन का मर्यादित प्रयोग करने पर गर्भपात होने का कोई कारण नहीं। क्विनीन प्रयोग के पहले निम्नलिखित मिश्रण देने से गर्भाशय संकोच की सम्भावना नहीं रहेगी।

